राजस्थान-भारती प्रकाशन

# पंवार वंश दर्पण

सिंढायच दयालदास कृत


सपादक

**दशरथ शर्मा**

एम ए , डी लिट



प्रकाशक

## सादूल राजस्थानी रिसर्च इन्स्टीट्यूट

बीकानेर

## अनुक्रमणिका

# प्रकाशकीय

श्री सादूल राजस्थानी रिसर्च-इन्स्टीट्यूट बीकानेर की स्थापना सन् १९४४ मे बीकानेर राज्य के तत्कालीन प्रधान मंत्री श्री के० एम० पणिक्कर महोदय की प्रेरणा से, साहित्यानुरागी बीकानेर-नरेश स्वर्गीय महाराजा श्री सादूलसिंहजी बहादुर द्वारा संस्कृत, हिन्दी एवं विशेषत राजस्थानी साहित्य की सेवा तथा राजस्थानी भाषा के सर्वाङ्गीण विकास के लिये की गई थी ।

भारतवर्ष के सुप्रसिद्ध विद्वानो एवं भाषाशास्त्रियों का सहयोग प्राप्त करने का सौभाग्य हमे प्रारंभ से ही मिलता रहा है ।

संस्था द्वारा विगत १६ वर्षो से बीकानेर मे विभिन्न साहित्यिक प्रवृत्तियां चलाई जा रही हैं, जिनमें से निम्न प्रमुख हैं—

## १ विशाल राजस्थानी हिन्दी शब्दकोश

इस संबंध में विभिन्न स्रोतों से संस्था लगभग दो लाख से अधिक शब्दों का संकलन कर चुकी है । इसका सम्पादन आधुनिक कोशों के ढंग पर, लंबे समय से प्रारंभ कर दिया गया है और अब तक लगभग तीस हजार शब्द सम्पादित हो चुके हैं । कोश मे शब्द, व्याकरण, व्युत्पत्ति, उसके अर्थ, और उदाहरण आदि अनेक महत्वपूर्ण सूचनाएं दी गई हैं । यह एक अत्यंत विशाल योजना है, जिसकी संतोषजनक क्रियान्विति के लिये प्रचुर द्रव्य और श्रम की आवश्यकता है । आशा है राजस्थान सरकार की ओर से, प्रार्थित द्रव्य साहाय्य उपलब्ध होते ही निकट भविष्य में इसका प्रकाशन प्रारम्भ करना संभव हो सकेगा ।

## २ विशाल राजस्थानी मुहावरा कोश

राजस्थानी भाषा अपने विशाल शब्द भंडार के साथ मुहावरों से भी समृद्ध है । अनुमानत पचास हजार से भी अधिक मुहावरे दैनिक प्रयोग मे लाये जाते हैं । हमने लगभग दस हजार मुहावरों का, हिन्दी में अर्थ और राजस्थानी में उदाहरणों सहित प्रयोग देकर संपादन करवा लिया है और शीघ्र ही इसे प्रकाशित करने का प्रबंध किया जा रहा है । यह भी प्रचुर द्रव्य और श्रम-साध्य कार्य है ।

यदि हम यह विशाल संग्रह साहित्य-जगत को दे सके तो यह संस्था के लिये ही नहीं किन्तु राजस्थानी और हिन्दी जगत के लिए भी एक गौरव की बात होगी।

३. आधुनिकराजस्थानीकाशन रचनओं काप्र

इसके अन्तर्गत निम्नलिखित पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं—

१. कळायण, ऋतु काव्य। ले० श्री नानूराम संस्कर्ता

२. आभै पटकी, प्रथम सामाजिक उपन्यास। ले० श्री श्रीलाल जोशी।

३ वरस गांठ, मौलिक कहानी संग्रह। ले० श्री मुरलीधर व्यास।

'राजस्थान-भारती' में भी आधुनिक राजस्थानी रचनाओं का एक अलग स्तम्भ है, जिसमे भी राजस्थानी कवितायें, कहानियां और रेखाचित्र आदि छपते रहते हैं।

४ 'राजस्थान-भारती' का प्रकाशन

इस विख्यात शोधपत्रिका का प्रकाशन संस्था के लिये गौरव की वस्तु है। गत १४ वर्षों से प्रकाशित इस पत्रिका की विद्वानों ने मुक्त कंठ से प्रशंसा की है। वहुत चाहते हुए भी द्रव्याभाव, प्रेस की एवं अन्य कठिनाइयों के कारण, त्रैमासिक रूप से इसका प्रकाशन सम्भव नही हो सका है। इसका भाग ५ अङ्क ३–४ 'डा० लुइजि पिओ तैस्सितोरी विशेपांक' वहुत ही महत्वपूर्ण एवं उपयोगी सामग्री से परिपूर्ण है। यह अङ्क एक विदेशी विद्वान की राजस्थानी साहित्य-सेवा का एक वहुमूल्य सचित्र कोश है। पत्रिका का अगला ७वां भाग शीघ्र ही प्रकाशित होने जा रहा है। इसका अङ्क १–२ राजस्थानी के सर्वश्रेष्ठ महाकवि पृथ्वीराज राठोड़ का सचित्र और वृहत् विशेपांक है। अपने ढंग का यह एक ही प्रयत्न है।

पत्रिका की उपयोगिता और महत्व के सम्बन्ध मे इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि इसके परिवर्तन मे भारत एवं विदेशो से लगभग ८० पत्र-पत्रिकाएं हमे प्राप्त होती हैं। भारत के अतिरिक्त पाश्चात्य देशो मे भी इसकी मांग है व इसके ग्राहक हैं। शोधकर्त्ताओ के लिये 'राजस्थान भारती' अनिवार्यत: संग्रहणीय शोध-पत्रिका है। इसमें राजस्थानी भापा, साहित्य, पुरातत्व, इतिहास, कला आदि पर लेखों के अतिरिक्त संस्था के तीन विशिष्ट सदस्य डा० दशरथ शर्मा, श्रीनरोत्तमदास स्वामी और श्री अगरचन्द नाहटा की वृहत् लेख सूची भी प्रकाशित की गई है।

५ राजस्थानी साहित्य के प्राचीन और महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का अनुसधान, सम्पादन एव प्रकाशन

हमारी साहित्य निधि को प्राचीन, महत्त्वपूर्ण और श्रेष्ठ साहित्यिक कृतियों को सुरक्षित रखने एव सर्वसुलभ कराने के लिये सुसम्पादित एव शुद्ध रूप में मुद्रित करवा कर उचित मूल्य में वितरित करने की हमारी एक विशाल योजना है। सस्कृत, हिंदी और राजस्थानी के महत्वपूर्ण ग्रथो का अनुसंधान और प्रकाशन सस्था के सदस्यो की ओर से निरतर होता रहा है जिसका सक्षिप्त विवरण नीचे दिया जा रहा है—

६ पृथ्वीराज रासो

पृथ्वीराज रासो के कई सस्करण प्रकाश में लाये गये हैं और उनमे से लघुतम सस्करण का सम्पादन करवा कर उसका कुछ अश 'राजस्थान भारती' मे प्रकाशित किया गया है। रासो के विविध सस्करण और उसके ऐतिहासिक महत्व पर कई लेख राजस्थान-भारती मे प्रकाशित हुए हैं।

७ राजस्थान के अज्ञात कवि जान (न्यामतखा) की ७५ रचनाओं की खोज की गई। जिसकी सर्वप्रथम जानकारी 'राजस्थान भारती' के प्रथम अक मे प्रकाशित हुई है। उसका महत्वपूर्ण ऐतिहासिक काव्य 'क्यामरासा' तो प्रकाशित भी करवाया जा चुका है।

८ राजस्थान के जैन सस्कृत साहित्य का परिचय नामक एक निबध राजस्थान भारती में प्रकाशित किया जा चुका है।

९ मारवाड क्षेत्र के ५०० लोकगीतों का सग्रह किया जा चुका है। बीकानेर एव जैसलमेर क्षेत्र के सैकडो लोकगीत, घूमर के लोकगीत, बाल लोकगीत, लोरियां और लगभग ७०० लोक कथाएँ सग्रहीत की गई हैं। राजस्थानी कहावतों के दो भाग प्रकाशित किये जा चुके हैं। जीणमाता के गीत, पाबूजी के पवाड़े और राजा भरथरी आदि लोक काव्य सर्वप्रथम 'राजस्थान-भारती' में प्रकाशित किए गए हैं।

१० बीकानेर राज्य के और जैसलमेर के अप्रकाशित अभिलेखो का विशाल सग्रह 'बीकानेर जैन लेख सग्रह' नामक वृहद् पुस्तक के रूप में प्रकाशित हो चुका है।

११. जसवंत उद्योत, मुंहता नैणसी री ख्यात और अनोखी आन जैसे महत्वपूर्ण ऐतिहासिक ग्रंथों का सम्पादन एवं प्रकाशन हो चुका है।

१२. जोधपुर के महाराजा मानसिंहजी के सचिव कविवर उदयचंद भंडारी की ४० रचनाओं का अनुसंधान किया गया है और महाराजा मानसिंहजी की काव्य-साधना के संबंध मे भी सबसे प्रथम 'राजस्थान-भारती' में लेख प्रकाशित हुआ है।

१३. जैसलमेर के अप्रकाशित १०० शिलालेखों और 'भट्टि वंश प्रशस्ति' आदि अनेक अप्राप्य और अप्रकाशित ग्रंथ खोज-यात्रा करके प्राप्त किये गये हैं।

१४. बीकानेर के मस्तयोगी कवि ज्ञानसारजी के ग्रंथों का अनुसंधान किया गया और ज्ञानसार ग्रंथावली के नाम से एक ग्रंथ भी प्रकाशित हो चुका है। इसी प्रकार राजस्थान के महान विद्वान महोपाध्याय समयसुन्दर की ५६३ लघु रचनाओं का संग्रह प्रकाशित किया गया है।

१५. इसके अतिरिक्त संस्था द्वारा—

(१) डा० लुइजि पिओ तैस्सितोरी, समयसुन्दर, पृथ्वीराज, और लोकमान्य तिलक आदि साहित्य-सेवियों के निर्वाण-दिवस और जयन्तियां मनाई जाती हैं।

(२) साप्ताहिक साहित्यिक गोष्ठियों का आयोजन बहुत समय से किया जा रहा है, इसमें अनेकों महत्वपूर्ण निबंध, लेख, कविताएँ और कहानियां आदि पढी जाती हैं, जिससे अनेक विध नवीन साहित्य का निर्माण होता रहता है। विचार विमर्श के लिये गोष्ठियों तथा भाषणमालाओं आदि का भी समय-समय पर आयोजन किया जाता रहा है।

१६. बाहर से ख्यातिप्राप्त विद्वानों को बुलाकर उनके भाषण करवाने का आयोजन भी किया जाता है। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल, डा० कैलाशनाथ काटजू, राय श्री कृष्णदास, डा० जी० रामचन्द्रन्, डा० सत्यप्रकाश, डा० डब्लू० एलेन, डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या, डा० तिबेरिओ-तिबेरी आदि अनेक अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त विद्वानों के इस कार्यक्रम के अन्तर्गत भाषण हो चुके हैं।

गत दो वर्षों से महाकवि पृथ्वीराज राठौड़ आसन की स्थापना की गई है। दोनों वर्षों के आसन-अधिवेशनों के अभिभाषक क्रमशः राजस्थानी भाषा के प्रकाण्ड

विद्वान् श्री मनोहर शर्मा एम० ए०, बिसाऊ और प० श्रीलालजी मिश्र एम० ए०, हूडलोद, थे।

इस प्रकार सस्था अपने १६ वर्षों के जीवन-काल में, सस्कृत, हिन्दी और राजस्थानी साहित्य की निरतर सेवा करती रही है। आर्थिक सकट से ग्रस्त इस सस्था के लिये यह सभव नही हो सका कि यह अपने कायक्रम को नियमित रूप से पूरा कर सकती, फिर भी यदा कदा लडखडा कर गिरते पडते इसके कायकर्त्ताओ ने 'राजस्थान भारती' का सम्पादन एव प्रकाशन जारी रखा और यह प्रयास किया कि नाना प्रकार की बाधाओ के बावजूद भी साहित्य सेवा का काय निरतर चलता रहे। यह ठीक है कि सस्था के पास अपना निजी भवन नही है, न अच्छा संदभ पुस्तकालय है, और न काय को सुचारु रूप से सम्पादित करने के समुचित साधन ही हैं, परन्तु साधनो के अभाव मे भी सस्था के कायकर्त्ताओ ने साहित्य की जो मौन और एकान्त साधना की है वह प्रकाश मे आने पर सस्था के गौरव को निश्चय ही बढ़ा सकने वाली होगी।

राजस्थानी-साहित्य भडार अत्यन्त विशाल है। अब तक इसका अत्यल्प अश ही प्रकाश मे आया है। प्राचीन भारतीय वाङ्मय के अलभ्य एव अनर्घ रत्नो को प्रकाशित करके विद्वज्जनों और साहित्यिको के समक्ष प्रस्तुत करना एव उन्हे सुगमता से प्राप्त कराना सस्था का लक्ष्य रहा है। हम अपनी इस लक्ष्य पूर्ति की ओर धीरे-धीरे किन्तु दृढता के साथ अग्रसर हो रहे हैं।

यद्यपि अब तक पत्रिका तथा कतिपय पुस्तको के अतिरिक्त अन्वेषण द्वारा प्राप्त अन्य महत्वपूर्ण सामग्री का प्रकाशन करा देना भी अभीष्ट था, परन्तु अर्थाभाव के कारण ऐसा किया जाना सभव नही हो सका। हर्ष की बात है कि भारत सरकार के वैज्ञानिक सशोध एव सास्कृतिक कायक्रम मत्रालय (Ministry of scientific Research and Cultural Affairs) ने अपनी आधुनिक भारतीय भाषाओं के विकास की योजना के अन्तगत हमारे कायक्रम को स्वीकृत कर प्रकाशन के लिये रु० १५०००) इस मद मे राजस्थान सरकार को दिये तथा राजस्थान सरकार द्वारा उतनी ही राशि अपनी ओर से मिलाकर कुल रु० ३००००) तीस हजार की सहायता, राजस्थानी साहित्य के सम्पादन प्रकाशन

हेतु इस संस्था को इस वित्तीय वर्ष मे प्रदान की गई हैं; जिससे इस वर्ष निम्नोक्त ३१ पुस्तको का प्रकाशन किया जा रहा है ।

| | |
|---|---|
| १. राजस्थानी व्याकरण— | श्री नरोत्तमदास स्वामी |
| २. राजस्थानी गद्य का विकास (शोध प्रबंध) | डा० शिवस्वरूप शर्मा अचल |
| ३. अचलदास खीची री वचनिका— | श्री नरोत्तमदास स्वामी |
| ४. हमीरायण— | श्री भंवरलाल नाहटा |
| ५. पद्मिनी चरित्र चौपई— | ,, ,, ,, |
| ६. दलपत विलास | श्री रावत सारस्वत |
| ७. डिंगल गीत— | ,, ,, ,, |
| ८. पंवार वंश दर्पण— | डा० दशरथ शर्मा |
| ९. पृथ्वीराज राठोड़ ग्रंथावली— | श्री नरोत्तमदास स्वामी और श्री बद्रीप्रसाद साकरिया |
| १०. हरिरस— | श्री बद्रीप्रसाद साकरिया |
| ११. पीरदान लालस ग्रंथावली— | श्री अगरचन्द नाहटा |
| १२. महादेव पार्वती वेलि— | श्री रावत सारस्वत |
| १३. सीताराम चौपई— | श्री अगरचन्द नाहटा |
| १४. जैन रासादि संग्रह— | श्री अगरचन्द नाहटा और डा० हरिवल्लभ भायाणी |
| १५. सदयवत्स वीर प्रबन्ध— | प्रो० मंजुलाल मजूमदार |
| १६. जिनराजसूरि कृतिकुसुमांजलि— | श्री भंवरलाल नाहटा |
| १७. विनयचन्द कृतिकुसुमांजलि— | ,, ,, ,, |
| १८. कविवर धर्मवर्द्धन ग्रंथावली— | श्री अगरचन्द नाहटा |
| १९. राजस्थान रा दूहा— | श्री नरोत्तमदास स्वामी |
| २०. वीर रस रा दूहा— | ,, ,, ,, |
| २१. राजस्थान के नीति दोहा— | श्री मोहनलाल पुरोहित |
| २२. राजस्थान व्रत कथाएं— | ,, ,, ,, |
| २३. राजस्थानी प्रेम कथाएं— | ,, ,, ,, |
| २४. चंदायन— | श्री रावत सारस्वत |

| | |
|---|---|
| २५ भड्डली— | श्री अगरचन्द नाहटा<br>म० विनय सागर |
| २६ जिनहर्ष ग्रंथावली | श्री अगरचन्द नाहटा |
| २७ राजस्थानी हस्तलिखित ग्रंथों का विवरण | ,, ,, |
| २८ दम्पति विनोद | ,, ,, |
| २९ हीयाली राजस्थान का बुद्धिवर्धक साहित्य | ,, ,, |
| ३० समयसुन्दर रासत्रय | श्री भंवरलाल नाहटा |
| ३१ दुरसा आढा ग्रंथावली | श्री बदरीप्रसाद साकरिया |

जैसलमेर ऐतिहासिक साधन संग्रह (संपा० डा० दशरथ शर्मा), ईशरदास ग्रंथावली (संपा० बदरीप्रसाद साकरिया), रामरासो (प्रो० गोवर्द्धन शर्मा), राजस्थानी जैन साहित्य (लि० श्री अगरचन्द नाहटा), नागदमण (संपा० बदरीप्रसाद साकरिया), मुहावरा कोश (मुरलीधर व्यास) आदि ग्रंथों का संपादन हो चुका है परन्तु अर्थाभाव के कारण इनका प्रकाशन इस वर्ष नहीं हो रहा है।

हम आशा करते हैं कि कार्य की महत्ता एवं गुरुता को लक्ष्य में रखते हुए अगले वर्ष इससे भी अधिक सहायता हमें अवश्य प्राप्त हो सकेगी जिससे उपरोक्त संपादित तथा अन्य महत्वपूर्ण ग्रंथों का प्रकाशन सम्भव हो सकेगा।

इस सहायता के लिये हम भारत सरकार के शिक्षाविकास सचिवालय के आभारी हैं, जिन्होंने कृपा करके हमारी योजना को स्वीकृत किया और ग्रान्ट इन-एड की रकम मंजूर की।

राजस्थान के मुख्य मन्त्री माननीय मोहनलालजी सुखाडियाँ, जो सौभाग्य से शिक्षा मन्त्री भी हैं और जो साहित्य की प्रगति एवं पुनरुद्धार के लिये पूर्ण सचेष्ट हैं, का भी इस सहायता के प्राप्त कराने में पूरा-पूरा योगदान रहा है। अतः हम उनके प्रति अपनी कृतज्ञता सादर प्रगट करते हैं।

राजस्थान के प्राथमिक और माध्यमिक शिक्षाध्यक्ष महोदय श्री जगन्नाथसिंहजी मेहता का भी हम आभार प्रगट करते हैं, जिन्होंने अपनी ओर से पूरी-पूरी दिलचस्पी लेकर हमारा उत्साहवर्द्धन किया, जिससे हम इस वृहद् कार्य को सम्पन्न करने में समर्थ हो सके। संस्था उनकी सदैव ऋणी रहेगी।

इतने थोड़े समय में इतने महत्वपूर्ण ग्रन्थो का संपादन करके संस्था के प्रकाशन-कार्य मे जो सराहनीय सहयोग दिया है, इसके लिये हम सभी ग्रन्थ सम्पादकों व लेखको के अत्यंत आभारी हैं।

अनूप संस्कृत लाइब्रेरी और अभय जैन ग्रन्थालय बीकानेर, स्व० पूर्णचन्द्र नाहर संग्रहालय कलकत्ता, जैन भवन संग्रह कलकत्ता, महावीर तीर्थक्षेत्र अनुसंधान समिति जयपुर, ओरियंटल इन्स्टीट्यूट बड़ोदा, भांडारकर रिसर्च इन्स्टीट्यूट पूना, खरतरगच्छ वृहद् ज्ञान-भंडार बीकानेर, मोतीचंद खजान्ची ग्रंथालय बीकानेर, खरतर आचार्य ज्ञान भण्डार बीकानेर, एशियाटिक सोसाइटी बंबई, आत्माराम जैन ज्ञानभंडार बडोदा, मुनि पुण्यविजयजी, मुनि रमणिक विजयजी, श्री सीताराम लालस, श्री रविशंकर देराश्री, पं० हरदत्तजी गोविंद व्यास जैसलमेर आदि अनेक सस्थाओ और व्यक्तियों से हस्तलिखित प्रतियां प्राप्त होने से ही उपरोक्त ग्रन्थो का संपादन संभव हो सका है। अतएव हम इन सबके प्रति आभार प्रदर्शन करना अपना परम कर्त्तव्य समझते हैं।

ऐसे प्राचीन ग्रन्थों का सम्पादन श्रमसाध्य है एवं पर्याप्त समय की अपेक्षा रखता है। हमने अल्प समय मे ही इतने ग्रन्थ प्रकाशित करने का प्रयत्न किया इसलिये त्रुटियों का रह जाना स्वाभाविक है। गच्छतः स्खलनंक्वपि भवत्येव प्रमादतः, हसन्ति दुर्जनास्तत्र समादधति साधवः।

आशा है विद्वद्वृन्द हमारे इन प्रकाशनों का अवलोकन करके साहित्य का रसास्वादन करेंगे और अपने सुझावो द्वारा हमें लाभान्वित करेंगे जिससे हम अपने प्रयास को सफल मानकर कृतार्थ हो सकेंगे और पुनः मां भारती के चरण कमलों मे विनम्रतापूर्वक अपनी पुष्पांजलि समर्पित करने के हेतु पुनः उपस्थित होने का साहस बटोर सकेंगे।

निवेदक
लालचन्द कोठारी
प्रधान-मंत्री
सादूल राजस्थानी-इन्स्टीट्यूट
बीकानेर

बीकानेर,
मार्गशीर्ष शुक्ला १५
सं० २०१७
दिसम्बर ३,१९६०.

# प्रस्तावना

राजस्थान ही की नही, प्राय समस्त भारत की प्राचीन ऐतिह्य सामग्री बहुत कुछ दुलभ है। किन्तु मानव की स्वभावत यह इच्छा होती है कि वह अपने पूवजों के विषय मे कुछ न कुछ ज्ञान प्राप्त करे। यह ज्ञान सत्य पर आश्रित हो तो ठीक ही है, अन्यथा कल्पित सत्य से सतोष करने की वृत्ति भी मानव समाज में वतमान है, विशेषत उस समय के लिए जब उसे सत्य तक पहुँचने के साधन आसानी से प्राप्त न हों। भाटो और चारणो की अनेक वशावलिया इसी मानवी वृत्ति को ध्यान मे रख कर बनाई गई हैं। उनका कुछ भाग सवथा सत्य रहता है। इसका लेखक को समय-सानिध्य के कारण अच्छा ज्ञान रहता है, और किसी अश तक उसके श्रोताओ को भी। किन्तु इन वशावलियों के आरम्भिक भाग मे कल्पना इतने अधिक अश मे होती है कि उसके सत्याश पर भी लोग अश्रद्धा करने लगते हैं। दयालदास सिढायच का पवार-वश दपण और पवारवशावलि ऐसे ही चारणी सन्दर्भों मे है। पाठक इनके सत्याश को ग्रहण कर असत्याश की अवहेलना करेंगे—इसी आशा से ये सन्दभ प्रकाशित किए जा रहे हैं। "सारततो ग्राह्यमपास्य फल्गु"।

"पवार वश दपण" की रचना दोहों और कवित्तो मे हुई है। इनका हिन्दी साराश देने की विशेष आवश्यकता नही है, क्योकि पवारवशावलि बहुत कुछ इन्ही का भावानुवाद है। वशावलीकार ने इसी को आधार मान कर अपनी वशावली की रचना की है, और अन्त मे कुछ ऐसे तथ्य जोड दिये हैं जो पवारवशदपण मे वतमान नही है। जगद्देव का वणन 'दपण' में कुछ विशेष रूप मे है। अन्त के दो कवित्त भी ऐसे हैं जिन्हे किसी अश मे दपण की ही सम्पत्ति कहा जा सकता है।

प्रतीत होता है कि इन सन्दर्भों ने परमारों की उत्पत्ति के विषय में मुख्यत: पृथ्वीराजरासो का अनुसरण किया है जिसके अनुसार असुरों का संहार करने के लिये वशिष्ठ ने चार क्षत्रियकुल उत्पन्न किये, चालुक्य, चौहान, परमार और प्रतिहार। गोत्रादि शायद स्वयं ही इन ग्रंथों ने दिए हैं। इनके अनुसार अग्निकुण्ड से उत्पन्न परमार का गोत्र वत्स था और उसके पांच प्रवर थे। उसकी शाखा माध्यंदिनी और कुलदेवी सचियाय माता थी। नैणसी ने भी परमारों के अग्निकुण्ड से उत्पन्न होने की कथा दी है, किन्तु उसमे उनका गोत्र वशिष्ठ दिया है जो अधिक ठीक है। वत्स गोत्र वास्तव मे चौहानो का है। परमारो के वशिष्ठ के अग्निकुण्ड से उत्पन्न होने की कथा परमारो के प्राचीन से प्राचीन शिलालेखों और काव्यों में वर्तमान है। इसलिये हम किसी अन्य राजपूत जाति को अग्निवंशी मानें या न मानें परमारो को अग्निवंशी मानने मे हमे विशेष दुविधा नही हो सकती। अग्निवंशी होना उतना ही सम्भव या असम्भव है जितना सूर्यवंशी या चन्द्रवंशी। यह भी सम्भव है कि परमार मूलत: वशिष्ठगोत्रीय अग्निहोत्री ब्राह्मणवर्ग के अन्तर्गत रहे हो और इसी कारण से परतरकाल में उन्हे अग्निवंशी मान लिया गया हो। किन्तु यह धारणा भी कल्पना पर ही आश्रित है; यह सत्य भी हो सकती है और असत्य भी [1]।

हम ऊपर लिख चुके हैं कि ऐसे चारणी सन्दर्भों के अनेक नाम कल्पित रहते है। किन्तु इस कल्पना का श्रेय और दु:श्रेय हम सर्वथा दयालदास सिण्ढायच को नही दे सकते, क्योकि उसके समय से पूर्व ही कुछ ऐसी वंशावलियां प्रचलित हो चुकी थी जिनमे अनेक नामो की कल्पना की जा चुकी थी। नैणसी ने ऐसी दो वंशावलिया दी है (भाग १ पृष्ठ २३१–२३२) जिनमे पंवारवंशदर्पण और वंशावली के कुछ नाम वर्तमान हैं। नैणसी ने लगभग ६४ नाम दिए हैं। दयालदास ने १३२ पीढियां दी है। वंशावली में

---

१. इस विषय मे हमारा 'परमारो की उत्पत्ति' नाम का लेख देखें (राजस्थान-भारती, भाग ३, अङ्क २, पृ. २–८ तथा इसी ग्रंथ मे पृष्ठ ४८–५७ पर)

कुछ पीढ़ियां भिन्न हैं। इसी से अनुमान किया जा सकता है कि नैणसी और दयालदास के बीच के समय मे चारणो ने वंशावली को द्विगुणित करने की कृपा की थी।

वंशावली के आठवें राना धौम्यपाद को हम नैणसी का धूमऋषि और शिलालेखों का धूमराज मान सकते हैं। लघु सुरपति शायद अभिलेखो का उपेन्द्र हो। किंतु उनसे पहले और पीछे के नाम प्राय कल्पित हैं। अभिलेखो के आधार पर मारवाड और आबू के परमारो की वंशावली हम निम्नलिखित रूप मे प्रस्तुत कर सकते हैं। [२]

धूमराज
|
१ सिंधुराज
|
२ उत्पलराज
|
३ अरण्यराज
|
४ कृष्णराज प्रथम ( वि० स० १०२४ )[३]
|
५ धरणीवराह
|
६ धूमट ( ध्रुवभट ) उपनाम महीपाल
|
७ धंधुक
|
८ पूर्णपाल (वि स १०६६-११०२) ९ दन्तिवर्मा १० कृष्णदेव दूसरा (वि स १११७-२१)

२ यह वंशावली मुख्यत डा० गौरीशङ्कर हीराचन्द ओझा की शोध पर आधारित है। इनमे से शोध का कुछ भाग वे अपने राजपूताने के इतिहास मे न प्रयुक्त कर सके थे।

३ ओझा निबन्ध संग्रह द्वितीय भाग, पृ २४३

९. दन्तिवर्मा      १०. कृष्णदेव दूसर
|<br>योगराज      ११. कायलदेव
|<br>रामदेव      १२. विक्रमसिंह
|<br>१३. यशोधवल      रणसिंह
(वि. स. १२०२-७)
|<br>१४. धारावर्ष (वि० सं० १२२०–७६)
|<br>१५. सोमसिंह (वि० सं० १२८७–९३)
|<br>१६. कृष्णराज तीसरा
|<br>१७. प्रतापसिंह (वि० सं० १३४४)
|<br>१८. विक्रमसिंह

आबू के परमार राज्य की देवड़े चौहानों ने समाप्ति की [४]। 'दर्पण' और "वंशावली" का छत्तीसवां राजा धरणीवराह ऊपर दी हुई वंशावली का पांचवा शासक है। एक प्राचीन छप्पय के अनुसार, जिसे दयालदास ने भी उद्धृत किया है और जिसका भावानुवाद 'परमार-वंशावलि' में विद्यमान है, धरणीवराह ने 'नवकोटि मारवाड' अपने नो भाइयो मे बांट दी थी। उसने मंडार सांवतसिंह को, अजमेर अजयसिंह को, पूंगल गजमल को, लुद्रवा भाण को, घाट योगराज को, पारकर हांसू को, पल्लू अरिसिंह को, अर्बुद पालणसिंह को, जालोर भोज को और किराडू राजगी को दिया। किन्तु यह कोरी भटभणन्त है। अजमेर की स्थापना तो शाकम्भरीराज अजयसिंह ने बारहवी शताब्दी मे की थी। जब धरणीवराह का समय

४. देखे हमारा लेख "चन्द्रावती एवं आबू के देवड़े चौहान," राजस्थान भारती भाग १ अंक ४.

'दपण' और 'वशावली' ने विक्रमादित्य से भी पूव रखा है, तो वह अजमेर अपने भाई अजयसिंह को किस प्रकार दे सकता था ?

वास्तव मे धरणीवराह का समय वि० स० १०२४ से पूव नही रखा जा सकता। न सब राजस्थान ही उसके अधिकार मे था कि वह उसे अपने भाइयो म बाट देता। हथूडी के शिलालेख से तो प्रतीत होता है कि चौलुक्य राजा मूलराज ने जब उसे घर दबाया तो उसने हथूडी के राठोड राजा धवल की शरण ली थी[५]। उसका चक्रवर्तित्व और प्रबलता दोनो ही कल्पित हैं।

इसके बाद कुछ ऐतिहासिक नाम अस्त-व्यस्त रूप में ५५ वी से ५८ वी पीढी तक वतमान है। राजा सिंहसेन को हम मालवे का प्रतापी राजा सीयक मान सकते हैं जिसका सं० १००५ का एक लेख हर्सोले से मिला है और जिसने वि० स० १०२९ में दक्षिणी राष्ट्रकूटो की राजधानी मान्यखेट को लूटा। राजा मुञ्ज या वाक्पति द्वितीय इसका पुत्र था। यह महाकवि, महाविद्वान्, और महान् वीर था। इसके समय परमारो के राज्य का चारो ओर प्रसार हुआ। सन् ९९५ से ९९७ ई० के बीच मे यह कल्याण के चौलुक्य राजा तैलप द्वितीय के हाथो मारा गया[६]। सिंधुसेन जिसे वशावली ने सम्भवत मुञ्ज का पुत्र माना है, वास्तव मे उसका छोटा भाई और उत्तराधिकारी था। 'दपण' की वशावली मे इन दोनों भाइयो के स्थान मे शीलध्वज और सुतनदेव के नाम हैं, जो ठीक नहीं माने जा सकते।[७] सत्तावनवा राजा भोज सिंधुराज का पुत्र एव उत्तराधिकारी था। उसके राज्य का सब से पहला अभिलेख वि० स० १०६७ (सन् १०१० ई०) का है। उसकी वदान्यता और शौय दोना ही जगत्प्रसिद्ध हैं।

---

५ एपिग्राफिया इण्डिका, जि० १० पृ० २१

६ देखें प्रबन्धचिन्तामणि

७ सिंधुसेन का ठीक नाम सिंधुराज है। उसकी उपाधि नवसाहसाङ्क थी।

उसने कल्याण के चौलुक्यों को हरा कर मुञ्ज की मृत्यु का बदला लिया और शाकम्भरी के चौहान राजा वीर्यराम को मारा। चित्तौड़ पर उसका अधिकार था। इन्द्ररथ, तोग्गल, भीम आदि अनेक पड़ोसी राजाओं को भी उसने हराया; और उससे संरक्षित विद्वानों द्वारा रचित अनेक ग्रंथों से संस्कृत साहित्य अलंकृत है। भोज की मृत्यु के समय उसके विरोधी गुजरात के राजा भीमदेव प्रथम और चेदिराज कर्ण ने धारा को घेर लिया था और स्थिति काफी खराब थी। प्रतीत होता है कि अन्त में चत्वन् भोज के भाग्य ने भी पलटा खाया था।

इन सन्दर्भों का उदाहरण भोज का भाई उदयादित्य है जिसने भोज की मृत्यु के कुछ समय बाद मालवदेश को पुनः स्वतन्त्र किया। यह भी अच्छा विद्वान था। इसके बाद अनेक कल्पित नामों को देकर 'दर्पण' और 'वंशावली' ने जगद्देव का नाम दिया है जो अपने समय का अप्रतिम वीर था। तीन छप्पयों में दयालदास ने उसका गुणगान किया है। इनमें विशेष रूप से जगद्देव के कंकाली को अपने शिर का दान देने की कथा का वर्णन है। अन्यत्र हम सिद्ध कर चुके हैं कि जगद्देव वास्तव में त्रिविध वीर था। उसने जयसिंह सिद्धराज को दान में ही नहीं, युद्ध में भी नीचा दिखाया था। कल्याण के प्रसिद्ध राजा विक्रमादित्य षष्ठ के दरबार में उसका पूर्ण सम्मान था, और उसके जीवन का अन्तिम भाग विक्रमादित्य के सामन्त के रूप में मालव भूमि से अन्यत्र ही बीता। किन्तु जहां जगद्देव होता, वहीं याचक और विद्वान् भी निश्चितरूप से पहुँचते, और उसकी वदान्यता और शौर्य की अनेक कथाओं से हमारा साहित्य सुरभित है।

मालवे में उदयादित्य के बाद वास्तव में लक्ष्मण वर्मा गद्दी पर बैठा, और उसका उत्तराधिकारी उसका छोटा भाई नरवर्मा हुआ, जिसके समय तक चित्तौड में परमारों का अधिकार था। ८

---

८. देखें राजस्थान भारती, भाग ४, अङ्क ४, पृ० ४०-५१.

अभिलेखो के आधार पर मालवे और बागड के परमारो की वशावली निम्नलिखित है [९]

- १ उपेन्द्र
  - २ वरिसिंह प्रथम
    - ३ सीयक प्रथम
      - ४ वाक्पतिराज प्रथम
        - ५ वरिसिंह द्वितीय
          - ६ सीयक द्वितीय (श्रीहर्ष) वि स १००५–२६
            - ७ मुज (वाक्पति द्वितीय, उत्पलराज)[१०] (वि स १०३५ ५२)
            - ८ सिन्धुराज नवसाहसाङ्क
    - १ डवरसिंह (बागड की शाखा)
      - २ धनिक
      - अज्ञातनाम
        - ३ चच्च
          - ४ कवदेव
            - ५ चडप
              - ६ सत्यराज

---

९ देखें युगप्रधानगुर्वावलि ( सिंघी जैन ग्रन्थमाला ) और इण्डियन हिस्टोरिकल क्वाटरली में प्रकाशित हमारा लेख, Gleanings from the Kharataragacchapattavali, भाग २६, पृ० २२३ २३१

१० मुख्यत यह वशावली ओझाजी के इतिहास पर आधारित है। किन्तु नवीन शोध के आधार पर कुछ तिथिया बदल दी गई है। इनके लिये कुमारी प्रतिपाल भाटिया का शोधनिबन्ध द्रष्टव्य है।

९. भोज[11] वि.स.१०६७-१०९९ 　 ११. उदयादित्य वि.सं.१११६(?)-११४३ 　 ७. लिंबराज 　 ८. मंडलीक (वि.सं.१११६)

| | |
|---|---|
| ९. भोज → १०. जयसिंह (१११२-२) | |
| ११. उदयादित्य → १२. लक्ष्मदेव, १३. नरवर्मा वि.सं.११६१-११९०, जगद्देव | |
| १३. नरवर्मा → १४. यशोवर्मा वि.सं.११९१-२ | |
| १४. यशोवर्मा → १५. अजयवर्मा (जयवर्मा)[12], महाकुमार लक्ष्मीवर्मा वि.सं. १२०० | |
| १५. अजयवर्मा (जयवर्मा) → १६. विन्ध्यवर्मा → १७. सुभटवर्मा → १८. अर्जुनवर्मा | |
| महाकुमार लक्ष्मीवर्मा → म.कु. त्रैलोक्यवर्मा[13], म.कु. हरिश्चन्द्रवर्मा | |
| म.कु. हरिश्चन्द्रवर्मा → म. कु. उदयवर्मा वि.सं. १२५६, १९. देवपाल वि.सं.१२७५-१२९२ | |
| ८. मंडलीक → ९. चामुण्डराज (वि.११३६-११५९) → १०. विजयराज | |

११. हाल ही में भोज का संवत् १०६७ का अभिलेख मिला है। उससे पहले वि० सं० १०७६ का अभिलेख भोज का सबसे प्राचीन उल्लेख माना जाता था।

१२. ओझाजी ने जयवर्मा और अजयवर्मा को भिन्न माना है।

१३. महाकुमार त्रैलोक्यवर्मा का शिलालेख भी ग्यारसपुर से अभी मिला है (देखें एपिग्राफिआ इण्डिका, भाग ३२, पृ० ९३ आदि)

२० जयसिंह द्वितीय
जयतुगिदेव, जैत्रमल्ल
(वि स १२९२ १३१४)

२१ जयवर्मा, जयसिंह[१४]
वि स १३१४–१३३०

अर्जुनवर्मा (दूसरा) भोज दूसरा

जयसिंह चतुथ वि स १३६६

इस वश के प्रारम्भिक राजाओ का तिथिक्रम अनिश्चित है। कई विद्वान् उपेन्द्र को राष्ट्रकूट इन्द्र तृतीय का समकालीन मानते हैं, जिसका समय सन् ९१५ से ९२७ ई० है। किन्तु सीयक के समय (सन् ९४९–९७३) को ध्यान में रखते हुए उपेन्द्र को हमें सन् ८२५ से ८५० के लगभग रखना होगा। ऐसी अवस्था मे उपेन्द्र को हम प्रतिहार सम्राट भोज और राष्ट्रकूट नरेश अमोघवर्ष प्रथम का समकालीन मान सकते हैं। परमारो के उत्पत्ति-स्थान आबू को और तत्कालीन परिस्थिति को ध्यान मे रखते हुए भी सम्भवत यही मानना ठीक होगा कि मालवे के परमारों ने अपना राजनीतिक जीवन कन्नौज के प्रतिहारो के सामन्तों के रूप मे ही शुरू किया था। उससे पूर्व के मालवे के राजाओ ने अनेकश राष्ट्रकूटो का साथ देकर प्रतिहारों को हानि पहुचाई थी। मालवे में उपेन्द्र के परमार वश की स्थापना कर सम्भवत मिहिरभोज ने इसी स्थिति को समाप्त करने का प्रयत्न किया। किसी अश तक उसकी यह नीति सफल भी हुई, और वाक्पति जैसे परमार राजाओ ने प्रतिहारो को गङ्गासागर तक पहुचने में सहायता दी।[१५] महेन्द्रपाल प्रतिहार के शिलालेख बिहार और बगाल मे मिले हैं। वह

१४ देखें प्रासीडिंग्ज आव दी इण्डियन आरियटल कानफ्रेन्स, १९५७, मे डा० डी० सी० सरकार का अभिभाषण।

१५ देखें उदयपुर प्रशस्ति और जनल आफ इण्डियन हिस्ट्री, १९६० में हमारा महेन्द्रपाल और महीपाल पर लेख।

वाक्पति का समसामयिक था और सामन्तीय दृष्टि से उसका स्वामी भी रहा होगा।

महेन्द्रपाल के बाद प्रतिहार साम्राज्य की स्थिति बदली। राष्ट्रकूटों के एक के बाद एक अनेक आक्रमण भी प्रतिहार साम्राज्य पर हुए। शायद वाक्पति के उत्तराधिकारी वज्जट स्वामी ने उनकी सहायता से सर्वथा स्वतन्त्र होने का प्रयत्न भी किया हो।[१६] किन्तु सोड्ढदेव के काहला अभिलेख से प्रतीत होता है कि उसे इस प्रयत्न में विशेष सफलता मिली और परमारों ने कुछ समय के लिये मालवा छोड़ कर लाट के आस-पास राष्ट्रकूटों के अधीनस्थ हो कर किसी अधीनस्थ राज्य की स्थापना की।[१७] सीयक द्वितीय ने कृष्ण तृतीय को दक्षिण में लगा देख कर सम्भवतः शनैः शनैः अपनी शक्ति की वृद्धि की हो। जैसा हम ऊपर लिख चुके हैं सन् ९७२ (वि. सं. १०२९) में उसने मान्यखेट को लूटा। उसके उत्तराधिकारियों में से सिन्धुराज, भोज, उदयादित्य, लक्ष्मदेव और नरवर्मा के विषय में हम ऊपर संक्षेप मे लिख चुके हैं। वह वर्णन अपर्याप्त होते हुए भी उस समय का कुछ दिग्दर्शन कराता है।

नरवर्मा के समय गुजरात के चौलुक्यों ने मालवे पर आक्रमण शुरू कर दिए। चौहानों ने भी अवसर देख कर मालवे पर चढाइयां की।[१८] नरवर्मा स्वयं अच्छा विद्वान् और विद्वानों का आदर करने वाला था। उसके पुत्र यशोवर्मा के राज्यकाल में चौलुक्यों के आक्रमणों ने और उग्र रूप धारण किया और वि. सं. ११९२ मे या उससे कुछ पूर्व जयसिंह सिद्धराज ने धारा पर अधिकार कर लिया।

---

१६. उदयपुर प्रशस्ति से प्रतीत होता है कि अपनी तलवार के बल पर उसने धारा को हस्तगत करने का प्रयत्न किया था।

१७. धाराधीश की विफलता का उल्लेख सोढदेव के काहला के अभिलेख मे है। हर्सोले के शिलालेख से उनकी लाटदेश के आस-पास स्थिति अनुमित की जा सकती है।

१८. हमारी "अर्ली चौहान डाइनेस्टीज" मे अर्णोराज का वर्णन पढ़ें।

यशोवर्मा के बाद का इतिहास कुछ अन्धकारपूर्ण है। जयवर्मा और अजयवर्मा को एक माना जाय तो उसके दो पुत्र थे, अजयवर्मा या जयवर्मा और महाकुमार लक्ष्मीवर्मा।[१९] अजयवर्मा शायद युद्ध में मारा गया और मालवे के मध्यवर्ग मे शत्रुओं को प्रबल देख कर सम्भवत लक्ष्मीवर्मा ने नीमाड प्रान्त के पास एक छोटा सा स्वतन्त्र राज्य स्थापित कर लिया।[२०] इसीके आस-पास सम्भवत अपनी मृत्यु से पूर्व सम्भवत शत्रुओ को रोकने की इच्छा से जयवर्मा ने हरिश्चन्द्रवर्मा को एक छोटी-मोटी जागीर दी थी।[२१] लक्ष्मीवर्मा की मृत्यु के बाद इसका ज्येष्ठ पुत्र त्रैलोक्यवर्मा उसी राज्य का अधिकारी हुआ। त्रैलोक्यवर्मा के बाद वहाँ क्रमश हरिश्चन्द्रवर्मा, उदयवर्मा और उसके छोटे भाई देवपाल ने राज्य किया।

केन्द्रीय मालवदेश की स्थिति इस समय कुछ अस्तव्यस्त सी थी। चौलुक्यो के आक्रमणो ने उसकी शक्ति तोड दी थी, और कल्याण के चौलुक्योंने भी इस पर आक्रमण कर इसकी स्थिति और खराब की। होयसल विष्णुवर्धन ने वि स ११९९ से पूर्व धारा पर अधिकार कर लिया था और उसके पुत्र जगदेकमल्ल के हाथ ही सम्भवत जयवर्मा युद्ध मे मारा गया।[२२] जगदेकमल्ल स्वय मालवे मे न ठहरा, किन्तु उसने बल्लाल नाम के किसी राजकुमार को सम्भवत अपने प्रतिनिधि के रूप में मालवे में छोडा। समय उसके अनुकूल था। परमार दुर्बल थे। गुजरात मे जयसिंह सिद्धराज की मृत्यु के बाद उसके उत्तराधिकारी का प्रश्न उठ खडा हुआ था, और चौलुक्य राजा कुमारपाल इस स्थिति मे न था कि वह मालवे पर

---

१९ देखें टिप्पण ११

२० उदयकुमार के स० १५५६ के शिलालेख में लिखा है कि जयवर्मा के राज्य के अस्त होने पर लक्ष्मीवर्मा ने अपनी तलवार के बल से अपना राज्य स्थापित किया।

२१ देखें टिप्पण १२

२२ जगदेकमल्ल मालवे के राजा को नष्ट करने का दावा करता है।

एक दम आक्रमण कर सके। वल्लाल ने इसका पूरा लाभ उठा कर मालवे में अपनी शक्ति को सुदृढ़ किया और सम्भवतः चौहान राजा अर्णोराज से भी मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध स्थापित किया।

संवत् १२०७ के आस-पास वल्लाल चौलुक्यों से युद्ध करता हुआ मारा गया और लगभग २० साल के लिये मालवा सर्वथा चौलुक्यों के अधीन हो गया। कुमारपाल की मृत्यु के बाद जब गुजरात की स्थिति बिगड़ने लगी तो अजयवर्मा के पुत्र विंध्यवर्मा को फिर स्वतन्त्र होने का अवसर मिला। चौलुक्यों के विरुद्ध उसका युद्ध कई वर्ष तक चला होगा। इसी युद्ध में विंध्यवर्मा एक बार हारा और गुजराती सेनापति ने उसके गोग्गा नाम के स्थान को नष्ट किया।[२३] किन्तु अर्जुनवर्मा तो गूर्जरोच्छेद के लिये सन्नद्ध था।[२४] उसने गुजरातियों पर बार-बार आक्रमण कर अन्ततः मालवे से बाहर कर दिया।[२५]

विंध्यवर्मा विद्वानों का संरक्षक था। सुल्हण बिल्हण आदि अनेक कवि उसके दरबार में थे। जैन विद्वान् आशाधर ने भी उस समय सपादलक्ष को छोड़ कर विन्ध्यवर्मा के राज्य में शरण ली थी जिससे स्पष्ट है कि उस समय विन्ध्यवर्मा के राज्य की स्थिति सुदृढ और सुव्यवस्थित थी। साथ ही इससे यह भी निश्चित है कि विंध्यवर्मा लगभग संवत् १२५० (?) तक जीवित था।

सुभटवर्मा के समय परमारों ने गुजरात पर सफल आक्रमण किया और उसके पुत्र अर्जुनवर्मा ने चौलुक्य राजा जयसिंह (जयंतसिंह) को परास्त

---

२३. सुरथोत्सव, सर्ग १५, श्लोक ३६

२४. अर्जुनवर्मा के सं० १२७२ के दानपत्र में उसे 'गूर्जरोच्छेदनिबंन्धी' कहा गया है।

२५. देखें Summaries of Papers, Indian History Congress 1960' में विन्ध्यवर्मा और सुल्हण पर प्रो० एच्० डी० वेलंकर का लेख।

किया। अर्जुनवर्मा का राजगुरु मदन अच्छा विद्वान् और कवि था और स्वयं अर्जुनवर्मा काव्यशास्त्र और अनेक कलाओं में निष्णात था।

अर्जुनवर्मा के सम्भवत कोई सन्तान न थी। अत उसका उत्तराधिकारी महाकुमार शाखा का देवपाल हुआ। उसके समय भी चौलुक्यों से सघर्ष चलता रहा। देवपाल के बाद क्रमश जयसिंह द्वितीय और जयवर्मा द्वितीय गद्दी पर बैठे। अर्जुनवर्मा द्वितीय और भोज द्वितीय का वर्णन हम्मीर महाकाव्य में है। जयसिंह चतुर्थ के समय अलाउद्दीन खिल्जी ने मालवे के परमार राज्य की समाप्ति कर दी। वागड के परमारो के राज्य की समाप्ति का श्रेय डूगरपुर राज्य के सस्थापक और उसके वशजों को है।

'परमारवशावली' मे परमारा की ३५ शाखाओ के नाम हैं—वावा, कूकडा, विराणा, हरिया, हूवड, नीवेडचा, बोडाणा, मुखेल, दायमा, दूगण, वाघोत, सिदायच, मोढसी, खीर, ऊमट, घाघू, भायल, गूगा, सोढा, साखला, जागा, जैपाला, सियोर, दुगोठिया, पायल, डोड, बोरड, पवार, घुरिया छाहड, पीथा, कूकणा, गेला और किंगवा। नैणसी की ख्यात मे ३६ नाम दिये हैं। उसके भामा, पेस, पाणीसवल, वहिया, वाहल, मोटसी, ठूठा, टेखल, ढल, कानमुहा, खैरा आदि अनेक नाम परमार वशावली मे नही है। नैणसी की ख्यात मे इसी तरह विराण, हरिया, नीवडचा, मुखेल, दायमा, दूगण, खीर आदि अनेक शाखाओ का अभाव है। वशभास्कर मे दी हुई ३५ शाखाए भी इसी तरह नैणसी की शाखाओं से किसी अश में भिन्न है।

नैणसी ने विशेष रूप से साखलों, सोढो, और भायलों के इतिहास पर प्रकाश डालने का प्रयत्न किया जो यत्र-तत्र अशुद्ध होने पर भी पठनीय है। इस समय परमारों की मुख्य शाखाए परमार, सोढा, साखल, ऊमट और वारड हैं। सोढा और साखला अपने को धरणीवराह के वशज मानते हैं। ऊमट भी सम्भवत धरणीवराह के वश के ही हैं। वारड शाखा मे दान्ता के महाराणा हैं जो परमार वशी राजा धधुक के पुत्र कृष्णराज दूसरे के वशज

हैं। राजगढ और नरसिंहगढ़ के राज्य ऊमट शाखा के थे। सोढों की शाखाएं सिन्ध मे थी। बखतगढ ( मालवा ), मघवार ( मालवा ), बाघल ( हिमाचल प्रदेश ) बीजोल्या ( मेवाड़ ) आदि में परमारों के राज्य और जागीरें थी।

परमार वंशावली मे बीकानेर के पंवारों पर काफी प्रकाश डाला है जो इतिहास की दृष्टि से उपयोगी है। किन्तु किस राजा ने किस समय उनको जागीर दी यह गवेष्य है। बोलाउ, रातूसर, मावासर, बणीसर, भोजासर, पीरेर आदि ग्रामों के नाम इसमे आए हैं। वंशावली के लेखन के समय पंवारो के पट्टो मे ये गांव थे :—

| | |
|---|---|
| १. गांव राणासर | ६. जेतासर |
| २. रातूसर | ७. मालकसर |
| ३. कालासर | ८. जेतसीसर देवपालका |
| ४. भीवासर | ६. गांव घनोर ढाव्र |
| ५. भगवानसर | १०. भागसर की ढाव्र के दो भाग |

ठाकुर भोमसिंह के छोटे भाई कानसिंह के पट्टे के ३ गांव, तखतसिंह के २ गांव, चांदसिंह के ६ गांव, पेमजी के १ गांव, सूरजमलजी के २ गांव, नाथूसिंहजी के १ गांव, गूदडसिंहोतो के गांव आदि का वर्णन भी वंशावली मे है। सम्भवत: करणसला के नाथूसिंहजी के समय में इस वंशावली की रचना हुई। रचना समय अनिर्दिष्ट है, किन्तु इस उल्लेख के आधार पर रचना काल निश्चत किया जा सकता है।। दयालदास सिंढायच के परमारवंश-दर्पण का रचनाकाल पौष कृष्णा ३ संवत् १९२१ है जो बीकानेर की ख्यात के रचनाकाल से बाद का है।

कैप्टेन पोलेट ने सन् १८७४ (वि० सं० १९३१) मे, अर्थात् दयालदास से दस वर्ष बाद पंवारो के १८ गांवों और २७७४) रु० की रकम का उल्लेख किया है। किसी पंवार जागीरदार के पास उस समय पांच गाव से अधिक न थे। सोढो के पास दो गांव थे।

यह सब इतिहास की सामग्री धीरे धीरे लुप्त होती जा रही है। प्राचीन रेकड के रूप में इसे रक्षित करना अपना कतव्य समझते हुए इस्टीट्यूट इन ग्रथो को प्रकाशित कर रही है। परमार जाति का अतीत अत्यत गौरव का रहा है। अत उसके सत्य स्वरूप का कुछ आभास देने के लिये यह प्रस्तावना भी इन सन्दर्भों के साथ दी जा रही है। इसे पढ कर पाठक परमारो के विषय में अधिक जानने के लिये समुत्सुक हुए तो हम अपना कतव्य पूर्ण हुआ समझेंगे।

—दशरथ शर्मा

# परमार विषयक कुछ पठनीय सामग्री

| | |
|---|---|
| १. श्री धीरेन्द्र गांगुली— | हिस्ट्री आफ दी परमाराज् |
| २. श्री गौरीशङ्कर हीराचन्द ओझा— | राजपूताने का इतिहास, प्रथम भाग |
| ३. प्रह्लादनदेव— | पार्थपराक्रम व्यायोग: |
| ४. दशरथ शर्मा— | त्रिविध वीर जगद्देव ( राजस्थान-भारती, भाग ४, अंक ४, पृ. ४०-५१ परमारों की उत्पत्ति ( राजस्थान-भारती ) भाग ३, अंक २, पृ. २–८ ( उक्त दोनों निबन्ध इस ग्रंथ के परिशिष्ट रूप मे भी पृष्ठ ४८–५७ पर दिये गये हैं । ) |
| ५. प्रतिपाल भाटिया— | मालवे के परमार ( अधिनिबन्ध ) |

# सिंढायच दयालदास और उनकी रचनाएँ

राजस्थानी साहित्य की समृद्धि मे सब से बडा योग जैन और चारण कवियो का रहा है। जन विद्वान् तो अधिकाश त्यागी मुनि थे और कुछ गृहस्थ श्रावक भी दिगम्बर-सम्प्रदाय मे अच्छे साहित्यकार हुए हैं। उनका साहित्य निर्माण का उद्देश्य ज्ञान वृद्धि या धर्म प्रचार ही रहा है। वे किसी के आश्रित या साहित्य को आजीविका का साधन बनाने वाले नही थे, जब कि चारण कवि अधिकाश राजाओ, ठाकुरो आदि के आश्रित थे और आश्रयदाताओ के दिए हुए गाँव और द्रव्यादि से आजीविका चलाते थे। इसलिए उनका कविता करना एक पेशा सा हो गया था। इसका प्रभाव इतना अधिक पडा कि उनके घरो मे साहित्य निर्माण का वातावरण इतना अधिक बना रहता था कि उनके घर के बालक बिना किसी विशेष शिक्षण के कविता बनाने लगते थे। इसी कारण दोहे, गीत, कवित्त आदि फुटकर रचनाए सैकडों चारण कवियों की हजारो की सख्या में प्राप्त हैं। राजस्थान के सैकडो शूरवीरो, दानवीरो की यशोगाथाए चारणो की इन रचनाओ मे ग्रथित हैं। उनके रचित दूहा, गीत आदि हजारो फुटकर रचनाएँ मौखिक रूप से प्रचलित रहने के कारण भुलाई जा चुकी हैं यानि विस्मृति के गर्भ मे विलीन हो चुकी व होती जा रही हैं, पर लिखित रूप मे भी इतनी अधिक रचनाए[1] प्राप्त हैं कि उनकी सूची बनाना भी कठिन कार्य है।

---

१ बहुत सी रचनाए उन कवियो के वशजो के पास लिखी हुई होगी जिनको वे अनुदार वशज दूसरो को दिखाते भी नही। वैसे उन रचनाओ का इतना महत्त्व भी नही रहा, न उनको छिपाए रखने से लाभ ही है। वे पडी-पडी चूहो और दीमको का भोजन बन रही हैं या बन जायगी तथा घर के बालको व स्त्रियो द्वारा भी नष्ट हो जाने वाली हैं। कई बार तो यह

चारण कवियों का साहित्य बहुत विशाल है। पद्य के साथ गद्य में ख्यातें, वातें आदि भी उन्होंने काफी लिखी हैं क्योंकि आश्रय-दाताओं के इतिहास लिखने और मनोरंजन के लिए वातें कहना व लिखना ही उनका पेशा रहा है। इस शताब्दी में कवि राजा श्यामलदास का 'वीर विनोद' और रामनाथ रतनू कृत इतिहास[२] राजस्थान (प्र. सं. १६४८) राजस्थान के इतिहास के महत्वपूर्ण साधन हैं। इससे पूर्ववर्ती पद्य-बद्ध अनेकों ऐतिहासिक काव्य चारण कवियों के बनाए हुए प्राप्त हैं जिनमें 'सूरज प्रकाश',

---

भी सुना गया है कि उन्हे रद्दी कागजो के रूप में चूल्हे जलाने के काम में लाया जाता है और बच्चो की टट्टी उठाने तक के काम मे अनेक पत्र-कागज आते हैं। अत. आवश्यकता है कोई प्रभावशाली जाति-हितैषी चारण गाँव-गाव और घर-घर मे घूमकर इस नष्ट होती हुई साहित्य-निधि को सग्रहीत कर ले और मौखिक रूप मे जो भी साहित्य है उसे लिख लिया जाय। जो लोग हस्त लिखित प्रति देना नहीं चाहे उनकी नकलें, माइक्रो फिल्म और फोटो स्टेट करवा कर संग्रहीत करवाया जाय। सरकार भी इस परमावश्यक कार्य की ओर तुरन्त ध्यान दे।

२. तृतीय (सहायता) कविराजा दयालदासजी सिंढायच चारण बीकानेर निवासी से (मिली है) ये महाशय इतिहास विद्या मे राजपूताना के निवासियो में अद्वितीय थे, नव्वे वर्ष से अधिक इनकी आयु थी जिसमें सदा ऐतिहासिक वृत्तान्तों के सग्रह करने में तत्पर रहे और यद्यपि अंग्रेजी वा फारसी कुछ नहीं पढे थे और राजस्थान के अत्यन्त ऊजड़ भाग अर्थात् बीकानेर के राज्य मे रहा करते थे तथापि भारतवर्ष के इतिहास के उपरान्त ग्रीस, रोम और इंगलैंड के इतिहासों को भी कुछ-कुछ जानते थे। इन कवि-राजाजी ने इतिहास के कई ग्रंथ लिखे हैं, यदि वे छप जायं तो लोगो को बहुत लाभ हो। मैंने जोधपुर और बीकानेर के इतिहासों मे विशेष वृत्तान्त इन्ही के कथन और ग्रन्थो के अनुसार लिखा है। शोक है कि गत वैशाख मास में इनका शरीरान्त हो गया॥

'राजरूपक','वंश भास्कर' आदि तो प्रकाशित हैं। अनेक राज्यों की ख्यातें भी गद्य में चारणों ने लिखी हैं उनमें दयालदास के राठौड़ों के इतिहास संबंधी तीन ख्यात ग्रंथ विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। दयालदास वर्षों तक इन ग्रंथों को लिखने रहे और उन्होंने प्राप्त सामग्री और जानकारी का बड़े अच्छे रूप में उपयोग किया है।

ख्यातकार के रूप में दयालदास सिढायच विशेष रूप से उल्लेखनीय है। उन्होंने राठौड़ों की ख्यात के अतिरिक्त 'देश दर्पण' और 'आर्याख्यान कल्पद्रुम' नामक दो और महत्वपूर्ण ऐतिहासिक ग्रंथ लिखे हैं जिनकी हस्तलिखित प्रतियां श्री अनूप संस्कृत लाइब्रेरी, बीकानेर में है। राठौड़ों की ख्यात का मध्यम अंश, जिसमें राव बीकाजी से महाराजा अनूपसिंहजी तक का वृत्तांत है, दयालदास री ख्यात भाग २ के नाम से डा० दशरथ शर्मा द्वारा सम्पादित श्री अनूप संस्कृत लायब्रेरी से संवत् २००५ में प्रकाशित हो चुका है। इसका प्रथम और तृतीय भाग अभी अप्रकाशित[३] हैं। प्रकाशित अंश में बीकाजी से अनूपसिंहजी तक का वृत्तांत है।

'देशदर्पण' नामक ख्यात ग्रन्थ संवत् १९२७ में तयार हुआ। उसके संबंध में प्रारम्भ में ही लिखा है कि महाराजा सरदारसिंहजी के समय जसवंतसिंह की आज्ञा से इसकी रचना हुई। यथा—

हंस वंश कुल रट्ठवर, समरड निभय सुरेश।
राज करहू मरुधर रुचिर, श्री सिरदार नरेश ॥५॥
प्रबल उदयगिर नीकपुर, रवि मुहिपत सिरदार।
कवि पंकज प्रफुलित करण, अघतम हरण उदार ॥६॥
जेण वंश जैचन्द से, जन्मे अत जोधार।
तिन आगे हिन्दू तुरक, समरज लीन्हें सार ॥७॥

३ प्रथम में राठौड़ों की उत्पत्ति और तृतीय में सुजानसिंह से रत्नसिंहजी तक का वृत्तान्त हैं। अनूप संस्कृत लाइब्रेरी में ३६४ पत्रों की यह प्रति दो जिल्दों में है।

सादूल नृप के प्राणसम, सब मित्रन सिरताज ।
सामंद चित हीन्दाल सुत, जस गाहिक जसराज ॥८॥
निगमागम जानत सकल, सब विद्या परवीन ।
असै जसवत चतुर अत, कव प्रत आज्ञा कीन ॥६॥
पराचीन तहां ख्यात लख, भानुवंश के भेद ।
जसवंत आज्ञा तै जपै, अत किय सुगम अर वेद ॥१०॥
करौ ख्यात नृपतेस कुल, दिय आयस जिह वार ।
कव दयाल वर्णन करी, अपनी मत अनुसार ॥११॥
शुभ चिन्तक रिधकरण कुं, लिखनि बताई ख्यात ।
ज्युं मुख से परकाश कर, लघु दीरघ मुख बात ॥१२॥

अथ ख्यात जन्म यथा—

कहे संवत उगणीस के, सात बीस के साल ।
वरणी ख्यात विशेष वर, दर्पण देश दयाल ॥

इसमें बीकानेर के प्राथमिक राजाओं का सक्षिप्त वृत्तात है। परवर्ती राजाओं का संवतानुक्रम से दिया है और महाराजा रत्नसिहजी आदि का तो बहुत विस्तार से दिया है। बादशाही फर्मान, अंग्रेजो से सन्धि (सुलह) नामे आदि की नकलें और अनुवाद भी दिये हैं। अंग्रेजो से सन्धिनामे केवल बीकानेर के ही नही पर उदयपुर, जयपुर, जोधपुर, बूंदी, झालावाड़, कोटा, जैसलमेर, टौंक, भरतपुर, डूंगरपुर आदि राज्यो के भी दिये हैं। तदनन्तर बीकानेर राजवंश से संबंधित खांपो का संक्षिप्त वृत्तांत देकर गांवो की रेख और जमीन की विस्तृत सूची दी है। संवत् १६२७ की फौजबन्दी की याददास्त के बाद खर्च, खजाना, महसूल की भी जानकारी दी है।

दयालदास का तीसरा ख्यात ग्रन्थ आर्याख्यानकल्पद्रुम तो और भी अधिक महत्व का है। इसकी रचना संवत् १८३४ के भादवा सुदी १२ बुधवार को महाराजा डूंगरसिह के समय मे हुई। तीन भागो में इस ग्रन्थ

के रचे जाने की योजना थी जिसका उल्लेख करते हुए प्रारंभ में लिखा गया है—

"सो ये ग्रंथ का पूर्वार्द्ध मे तो केवल हिंद का वरणन हुवेगा अर इस ग्रंथ का उतरार्द्ध 'यवन आख्यान कल्पलता' मे कहा जावगा तथा आरिय भाषा के मत मे तो म्लेच्छ कहे जात हैं जिनका हिंदूभाषा से जिनकी भाषा नही मिलती है तथा हिंदूवा के धर्म से इनका धर्म व्यवहार भी गलत है। पच्छिम देश निवासी हैं सो म्लेच्छ कहे जात हैं जिसमे प्रथम हिन्दुस्तान के हिंदू राजाओं का वरणन करते हैं ॥१॥ दूसरे भाग में मुसलमानो का वरणन लिखा जावगा और तीसर भाग मे अंग्रेजों की व्युत्पति आगम लिखे जावेंगे।"

ग्रंथ के प्रारम्भ म राठोडों की वंशावली, फिर जचन्द से प्रारम्भ करके जोधपुर के महाराजा विजयसिंहजी तक का वृत्तात, रानियो व राजकुमारो की याददास्त और मारवाड राज्य के २२ परगने और उसके गावा की रेख आदि का विस्तृत विवरण दिया है। तदनन्तर बीकाजी से सरदारसिंह जी तक के बीकानेर के राजाओ का इतिहास है। अंत म बीकानेर राज्य की खापों एव ठीकाणों का हाल दिया है। मालूम होता है कि दयालदास इस महान् ग्रंथ को अपनी योजना के अनुसार पूर्ण नही कर पाये।

इसमें जयपुर के शव वैष्णवो के झगडे का हाल एव रतलाम, सलाना, सीतामऊ, जामवा, मावझरा, किशनगढ और गदर की याददास्त भी है। इसकी २३ पत्रो की प्रति अनूप सस्कृत लाइब्रेरी मे है।

माननीय गौरीशंकरजी ओझा न अपने बीकानेर राज्य के इतिहास मे दयालदास एव उनकी ख्याता के सम्बन्ध मे लिखा है—

"बीकानेर राज्य की विस्तृत ख्यात, जो दयालदास की ख्यात के नाम से प्रसिद्ध है और 'देशदर्पण' एव 'आर्य आख्यान कल्पद्रुम' के रचियता दयालदास का यहा कुछ परिचय देना अप्रासंगिक न होगा। अधिकाश प्राचीन रचनाओ मे उनके लेखको का कुछ न कुछ परिचय अवश्य मिलता

है, किन्तु दयालदास ने अपनी ख्यात के प्रारंभ अथवा अंत मे कहीं भी अपना परिचय नही दिया है। इससे तो यही अनुमान होता है कि वह अपनी प्रसिद्धि का विशेप अभिलापी न था। मारू चारण जाति की भादलिया शाखा की एक उपशाखा सिढायच है। ऐसी प्रसिद्धि है कि नरसिंह भादलिया को नाहड़राव पडिहार ने कई सिंहो को मारने की एवज में 'सिंहढाहक" की उपाधि दी थी, जिसका अपभ्रंश "सिढायच" है। इसी वंश में बीकानेर राज्य के कूविया गाव में वि० स० १८५५ (ई० स० १७९८) के लगभग सिढायच दयालदास का जन्म हुआ था। वह महाराजा रत्नसिंह का विश्वास-पात्र होने से राज्य संवधी कार्यों में भाग लिया करता था और इस प्रसग मे उदयपुर, रीवां आदि राज्यों में भी गया था। उसे इतिहास से बड़ा प्रेम था और वह बीकानेर राज्य का ही नही वाहर की भी कई रियासतों के इतिहास का अच्छा ज्ञान रखता था। महाराजा रत्नसिंह ने समय-समय पर उसका अच्छा सम्मान कर उसकी प्रतिष्ठा में वृद्धि की। अंग्रेज सरकार के साथ संधि होने के पीछे राजपूताना के राजाओं को अपने अपने यहां का इतिहास संग्रह करवाने की आवश्यकता पड़ी, तव महाराजा रत्नसिंह ने दयालदास को ही इस कार्य के लिए उपयुक्त समझ अपने राज्य का इतिहास तैयार कराने की आज्ञा दी। इस पर उसने प्राचीन वंशावलियां, बहियां, शाही-फरमान, प्राचीन कागज-पत्र, पट्टे, परवाने आदि संग्रह कर परिश्रम-पूर्वक बीकानेर राज्य का विस्तृत इतिहास लिखा, जिसको "दयालदास की ख्यात" कहते हैं। इसमे सरदारसिंह के राज्यारोहण तक का हाल है, जिससे कहा जा सकता है कि यह विक्रम संवत् १९०९ (ई० स० १८५२) के आस पास सम्पूर्ण हुई होगी। कर्नल पाउलेट ने अपने "गैजेटियर ऑव दि बीकानेर स्टेट" के तैयार करने मे अधिकतर इसी का आधार लिया है। इसके अतिरिक्त उस (दयालदास) ने वैद मेहता जसवंतसिंह के आदेशानुसार वि० सं० १९२७ मे "देश दर्पण" की रचना की। महाराजा डूंगरसिंह ने इन दो ऐतिहासिक ग्रन्थो से ही संतोप न कर उसे समस्त भारतवर्प की प्रान्तीय भापा में इतिहास लिखने की आज्ञा दी। इस पर

वि० स० १६३४ मे उसने "ग्राय ग्राख्यान कल्पद्रुम" की रचना की। दयालदास नब्बे से अधिक वर्षों की आयु मे वि० स० १६४८ (१८६१) के वैशाख मास मे काल कवलित हुआ। वह महाराजा सूरतसिंह, रत्नसिंह, सरदारसिंह और डूगरसिंह का कृपा पात्र रहा। उसके प्रपौत्र ग्रावडदान के पास इस समय भी बीकानेर राज्य की तरफ से मोकलेरा, वाछी और कूबिया गाव विद्यमान हैं।

दयालदास बडा योग्य और विद्वान व्यक्ति था। उसे इतिहास से बहुत प्रेम था। उसने बडे परिश्रम से पुरानी वंशावलियों, पट्टा, बहियो, शाही फरमानो और राजकीय पत्र व्यवहारो आदि के आधार पर अपनी ख्यात की रचना की, जिससे यह बीकानेर के इतिहास की दृष्टि से बहुत उपयोगी है। इसमे कई फारसी फरमानो की नागरी अक्षरा में प्रतिलिपि तथा अग्रेजी मुरासिलो के अनुवाद भी दिये हैं।"

दयालदास ख्यातकार के रूप मे तो प्रसिद्ध है ही पर वह सुकवि और टीकाकार भी था इसकी जानकारी बहुत कम लोगों को है। उसके रचित 'जस रत्नाकर' की दोनो प्रतियां अपूर्ण ही मिली है। पहली प्रति अनूप सस्कृत लायब्रेरी में है जिसमें केवल ६१ पद्य हैं। उसमे जयचन्द से लेकर बीकानेर के महाराजा रत्नसिंह तक का वर्णन है। बीच में कुछ अन्य कवियों के भी पद्य हैं। उसकी दूसरी प्रति जो मुझे मान्यवर डा० दशरथ शर्मा से देखने को प्राप्त हुई, उसके अनुसार यह ग्रन्थ काफी बडा होना चाहिये। नृप वश वर्णन नामक प्रथम प्रभाव मे ५७ पद्य हैं जिसमे रत्नसिंहजी तक का वर्णन है इसके बाद सूरतसिंहजी के अभिषेक का विस्तृत वर्णन है। इसके बीच म सगीत के संबंध में भी महत्वपूर्ण विवेचन मिलता है जिससे कवि की सगीत विषयक विशद जानकारी का परिचय मिलता है। सगीत चर्चा के बाद सभा वर्णन मे २ बाई मिसल और दो दाहिनी मिसल के सन्मुख की बांई और दाहिनी मिसल कविया और सचिवो की मिसल अर्थात् सभा में कौन कौन से सरदार कहां कहा

बैठते थे इसका विवरण दिया है। इसके बाद अभिषेक का विवरण दवावैत मे दिया है। फिर संघ सेनजी से लेकर महाराजा रतनसिंह के महलो का विवरण ११२ पद्यो मे लिखा है जहा ग्रन्थ का दूसरा प्रभाव समाप्त होता है। उसके बाद सीहोजी से लेकर रतनसिंह और लक्ष्मणसिंह के राजकुमारों का विवरण तीसरे प्रभाव के ५५ पद्यो मे दिया गया है। महाराजा लक्ष्मणसिंह महाराजा रतनसिंह के भाई थे और उन्ही के आश्रय मे कवि ने ये ग्रन्थ बनाये। इसके बाद संवत् १८८६ के पूगल युद्ध का विस्तृत वर्णन है जिसमे छओं ऋतुओ के युद्ध रूपक विशेष महत्व के है। उसके बाद युद्धमय नवरसो का वर्णन है। यह ग्रन्थ का छठा प्रभाव है। तदनन्तर संवत् १८८८ से १८९३ की तीर्थ यात्रा का प्रकरण ११३ पद्यों वाले सातवें प्रभाव मे है। फिर १८९७ मे सरदारसिहजी के बीकानेर आने व दिल्ली में लाट साहब की मुलाकात, फिर शीशोदियों का वर्णन करके जोधपुर का वृत्तात गद्य मे लिखा गया है। उसके बाद राव जोधाजी से लेकर महाराजा सरदारसिह जी तक की जन्म पत्रियां और जन्म सवत् के पद्य ग्रन्थ के चौथे प्रभाव मे प्राप्त होते हैं। फिर सरदारो और कामदारों की पीढ़ियों के नाम दिये हैं। उसके बाद ग्रन्थ अपूर्ण रह जाता है। इस ग्रन्थ से यह स्पष्ट है कि जिस प्रकार दयालदास ने गद्य मे ख्याते लिखीं उसी प्रकार पद्य मे बीकानेर के महाराजाओ का इतिहास वृत्तांत पद्य बद्ध 'जस रत्नाकर' मे देने का प्रयत्न किया है।

दयालदास की दूसरी पद्य रचना 'सुजस बावनी' है जो महाराजा लक्ष्मणसिह के सुयश वर्णन में लिखी गई है। इसमें ५३ पद्य हैं। पद्यों मे जो आलंकारिक वर्णन है उन अलंकारो का विवरण गद्य या टीका के रूप मे दिया गया है। इससे कवि की काव्य-शास्त्र संबंधी जानकारी का अच्छा परिचय मिलता है। अनूप संस्कृत लाइब्रेरी की प्रति नं० १०८ से विदित होता है कि मूलतः कवि ने सुजस छत्तीसी बनाई थी उसके बाद १७ पद्य और जोडकर इसे बावनी बना दिया है। प्रति नं० १०८ में इसीलिए

इसका नाम 'सुजस छत्तीसी' लिखा मिलता है जब कि डा० दशरथजी से प्राप्त प्रति में सुजस बावनी मिलता है। प्रथम प्रति मे अलंकार विवेचन वाली टीका नहीं है, दशरथजी वाली प्रति में वह टीका है। दोनो प्रतियो मे कुछ पाठ-भेद भी हैं। बावनी का आदि अन्त दशरथजी की प्रति के अनुसार आगे दिया जा रहा है। गद्य विवेचन का भी थोड़ा नमूना दिया जा रहा है।

अथ सुजस बावनी माहाराज श्री लछमणसिंघजी री लीलने—सढायच दयालदास कृत।

आदि—

दुहा—सिव गणपत अंबा सीं'र[1], सुरसत[2] विस्नु सकाज।
रतनु सोभा राठउर, कीज उक्त दराज ॥१॥
सूरतसिंह सीजा समद, भूप रतन लघु भ्रात।
पाता लखमण पाल गर, बाता सुजस विख्यात ॥

दुहा सोरठा—बृवीया न हुवै बखाण, वाखाणै सचीया सु द्रव।
जस गाह्कि घण जाण, लछमण[3] दाखै लीभिया ॥

यथा—बृवीया हुवै वाखाण, ए जी शब्द है यामैं अरथ ऐसो भी स्याम है। बुवणो नाम दैणो जात वाखाण नाम जस सो न होय। अर द्रव की मजत कीयें तें वाखाण नाम जस होय। सो याको मुख्यारथ दुजो है। सो यथा वाखाण शब्द को भिन्न पद कियें तें।

अंत—पद पंकज सेवे प्रगट, गिर प्रत मस्त दियाल।
अरक धंम लखमण उचित, पात सरण प्रतिपाल ॥५०॥
'लखमण जस' सुरलोक[4] मे, पृथ्वी सुरग पयाल।
सुजस बावनी[5] ग्रन्थ शुभ[6], दाखी सुकव दयाल ॥५१॥

---

१ सिंधर २ सरसुत ३ कैसरसमा सुत सुरतवो ४ वसु ५ छतीसी ६ से (मूलमात्र पाठ भी है)।

इति श्री सुजस बावनी माहाराज श्री श्री १०८ श्री श्री लखमणसंघजी री संढायच दयालदास कृत । पत्र ११, पुस्तकाकार, टीका सहित, अलंकारों के स्पष्टीकरण महित । ( प्रति नं० १०८ से स्पष्ट है कि प्रथम छत्तीसी बनाई पीछे बढाई है ) ।

अनूप संस्कृत लाइब्रेरी की उपरोक्त राजस्थानी विभाग की प्रति. नं० १०८ मे दयालदास रचित "अजस इक्कीसी" आदि रचनाएं भी हैं । 'अजस इक्कीसी' का प्रारम्भिक पत्र प्राप्त न होने से आदि के १४।।। पद्य अप्राप्त हैं । अंतिम पद्य इस प्रकार है—

अंत—जस नृप को भटकौ अजस, निरवायो जुत नेम ।
कव प्रवंध वर्णन करी, अजस इक्कीसी ऐम ।।२२।।

इस प्रति के पत्र कुछ कट भी गये हैं । अन्य रचनाओं मे वैद हिंदूमल का गीत पद्य ४, दुहा श्री हजूर साहिबां रा, कूरम (जुहारो) सरण राख्यो जिन मुदेरा दोहा १२, दुहा जोधपुर रा धणी राजा तखतसिंह जी (डूंगजी कछवाहे रो) अंग्रेज नु पकड़ायो.........था पाछो डूंगरसिंह ने अजमेर सुं जोधपुर.........इण भाव रा दुहा ५, ।

अनूप संस्कृत लाइब्रेरी की प्रति नं० ५१ मे दयालदास रचित हरजस, राव राजा बनेसिंह रा कवित्त, तथा नव रत्नां रे नव कविता री टीका के १४ पत्र संवत् १९२२ के लिखे हुए हैं । प्रति नं० २०५ मे महाराजा जवानीसिंह के कुछ दोहे दयालदास के रचित हैं । प्रति नं० १४१ में बीकानेर के राठोडो के गीत और पंवारा री पीढियां हैं । नवरत्न कवित्त की टीका का आदि अन्त इस प्रकार है ।

अथ नव रतनां रा नव कवित जात छप्पय तिण री टीका लिख्यते ।

दोहा—धन्वंतरि छिपनक, अमर घट खपर वैताल ।
वररूचि संकू वराह मिल, कालदास नवलाल ।।

इन दूहै की टीका—उजीण रै राजा पवार श्री भोजराजा जिए री सभा मे नव पडित नामीक हुता । जिए रा इए दूहै म नाम जताया । याद नामा री ।

१ धन्वतर, २ छिपनक, ३ घट खपर, ४ वैताल, ५ अमर, ६ वररुचि, ७ सकु, ८ वराहदेव, ९ कालिदास । इति नव पिडत नाम ।

दोहा—त्रिमलचित जाचक सिथल, मूढ तपस्वी भ्रात ।
त्रपन बुद्धि तिय नर पती, ग्यानरत नव वात ॥

टीका—नव पडिता रा नव बोल । जिए पर नव कवित नीन रा वणाया । अथ नव बोल याद ।

भ्रात—भरु सन्यास धम भ्रगीकार करके धन को सग्रह करे सो जगत मे मूख पद कु प्राप्त होवे ।

इति श्री नव रतना रा कवित तावी टीका चारण दयालदास कृत सम्पूण । सवत् १९२२ काती सुदी ९ सनवार लिखता दयालदास पत्र १२ इसके बाद २ ६रजस भ्रौर महाराजा बनसिंह का कवित्त दयालदास कृत है । कुल पत्र सख्या १४/प्रति न० ५१/

इस प्रकार सिढायच दयालदास एक महान् साहित्यकार थे । उ होंने अपना सारा जीवन अध्ययन, सग्रह और लेखन मे विताया जो उनके प्राप्त साहित्य से स्पष्ट है । इतना विशाल भ्रौर महत्वपूण लेखन बहुत कम व्यक्ति ही कर पाते हैं ।

अनूप सस्कृत लाइब्रेरी मे अप्राप्त दयालदास को एक रचना 'पवार वश दपण' के भडारकर ओरियन्टल इन्स्टीटयूट, पूना में प्राप्त होने की सूचना मुझे करीब २५ वष पहले मिली थी भ्रौर उसी समय उसकी प्रति नकल करवा कर मित्रवर दशरथजी को देदी थी, पर वह नक्ल कही इधर उधर होगई, इसलिए गत वष उस प्रति को दुबारा मगा कर नकल करवाई भ्रौर उसे सम्पादित करके प्रकाशित करने के लिए दशरथजी को भेज दी ।

